ो उन गरम तथा ठडे तापो के प्रति अनुकूलित कर लिया है जिनमे उनको खुला खा गया है और अब कमरे का ताप प्रत्येक उगली के लिए उद्दीपन का काम रता है, जिससे एक उगली उसे ठडा पाती है और दूसरी गरम।

पीडादायी उद्दीपन के प्रति हम अपने को सुगमतापूर्वक अनुकूलित नही कर ाते। यह बात हमारे लिए बहुत उपयोगी है, क्योकि पीडा इस बात की चेतावनी ने का काम करती है कि यदि कोई अनुक्रिया न हुई, तो देह को कोई हानि हो ही है या होगी।

## सवेदनो की विशिष्टता

कोई सग्राहक चाहे किसी भी प्रकार से उद्दीपित क्यो न होता हो, वह सदा एक ही सवेदन का आभास करायेगा। अगर हमे आख मे चोट लगती है और हमे 'तारे' दिखाई दे जाते है, तो इसका कारण यह है कि दृष्टिपटल-सग्राहक उद्दीपित हो गये थे—चाहे यान्त्रिक तरीके से ही। या अपनी घाव की परीक्षा करने की सूई—एषणी से आप सारे ही त्वचा-सग्राहको को यान्त्रिक उद्दीपन द्वारा उद्दीपित कर सकते है और तिस पर भी ताप और पीडा तथा स्पर्श-सवेदनाए प्राप्त कर सकते है।

इसका अर्थ यह है कि भिन्न-भिन्न सवेदी ततुओ मे तन्त्रिका-आवेग स्वय भिन्न नही होते, प्रत्युत उनका अत मस्तिष्क के भिन्न-भिन्न प्रदेशो मे होता है। सवेदन का निर्वचन पथो के अन्तिम छोर पर होता है और ये अग्र सयोजन ही सवेदनो की विशिष्टता निर्धारित करते है। यदि हम शलाकाओ तथा शकुओ को श्रवण-तन्त्रिका से और कर्णावर्त की लोम-कोशिकाओ को दृष्टि-तन्त्रिका से सयोजित कर सकते (मस्तिष्क मे इन तन्त्रिकाओ के अन्तागो को अपरिवर्तित ही रखकर), तो ध्वनि बिंब-रूप मे और प्रकाश-किरण ध्वनि-रूप मे निर्वचित होती।

गध के अतिरिक्त चेतना तक पहुचनेवाले सवेदनो का आदान-प्रदान करने वाले सभी पथो का चेतक मे एक माध्यमिक केन्द्र होता है (आकृति 27)। यहा प्रमस्तिष्क-प्रातस्था मे जाने से पहले सवेदी ततुओ का पुनर्गठन होता है। चेतक से ततुओ के उपयुक्त समूह प्रमस्तिष्क-प्रातस्था के विभिन्न क्षेत्रो—दृष्टि-क्षेत्र, श्रवण-क्षेत्र (श्रवण तथा साम्यावस्था) को और सामान्य सवेदन-क्षेत्र (पेशी तथा कडरा-सवेद, अधिकाश त्वचा-सवेद, स्वाद) को जाते है (आकृति 31)। गध के क्षेत्र का यथार्थ स्थिति-निर्धारण नही हो पाया है, किन्तु यह भी प्रमस्तिष्क-प्रातस्था मे ही है। यह केवल आवेगो के प्रातस्था क्षेत्रो मे पहुचने पर ही होता है कि हम उद्दीपित किये जाने से अवगत होते है अर्थात् हम किसी सवेदन का प्रत्यक्ष ज्ञान करते है।

इस अन्तिम कथन का एकमात्र सभव अपवाद 'पीडा' का सवेद है। इसकी चेतना का स्थल स्वय चेतक मे हो सकता है। प्रमस्तिष्क-प्रातस्था का कोई भी क्षेत्र उद्दीपित किया जाने पर पीडा का सवेद उत्पन्न नही करता पाया गया है। इसके अलावा, रोग मे या दुर्घटना के कारण चेतक के भागो का विनाश सम्भवत.

मनुष्य द्वारा अनुभूत तीव्रतम पीड़ा उत्पन्न कर सकता है।

तथापि मन में याद रखना चाहिए कि तत्रिका तत्र के इन स्तरों पर भी आगत सवेदी आवेग प्रतिवर्ती क्रिया में परिणत हो जाते हैं अर्थात् ये आवेग सवेदन क्षेत्र के चुराना तथा सवेदनग्राहियों को आवेग भजन के लिए सक्रिय कर सकते हैं। यह संभव है कि कुछ सक्रियताएं जिन्हें हम ऐच्छिक समझते हैं इस प्रकार के जटिल परिवर्त ही हों। यह अधिक संभव है कि इस प्रकार के परिवर्त हमारी ऐच्छिक क्रियाओं को परिवर्तित कर रहे हों।

## उच्च मानसिक क्रियाएं

विकास के क्रम में जतु जितना ही आगे होता है जटिल क्रियाओं के निष्पादन तथा स्वयं जीवन के लिए भी वह प्रमस्तिष्क प्रांतस्था पर उतना ही अधिक निर्भर होता जाता है। ऐसा मेंढक जिसके प्रमस्तिष्क गोलार्ध निकाल दिए गये हैं प्रकटतः अपनी सभी सामान्य क्रियाओं का निष्पादन कर सकता है सामान्य मेंढक से उसका विभेद बस अपने आस पास की वस्तुओं के प्रति उसकी उदासीनता से ही किया जा सकता है। छिन्न प्रांतस्थ पक्षी या कुत्ते को यदि उचित उपचार मिले, तो वह उड़ या चल सकता है खाना निगल सकता है और महीनों जीवित रह सकता है। तथापि ऐसे जन्तु केवल तब ही चलते फिरते हैं जब क्षुधा प्यास या अन्य अशक्तिकर सवेदना का तीव्र उद्दीपन उन्हें ऐसा करने के लिए विवश कर देता है। और वे सामने रखे खाने को न पहचानते हैं न खाते हैं वरन् जीवित रखने के लिए उन्हें खिलाया जाना पड़ता है।

कभी-कभी ऐसा होता है कि अपने भ्रौणीय परिवर्धन में किसी दोष के कारण मानव शिशु बिना प्रमस्तिष्क प्रांतस्था के पैदा हो जाते हैं। ऐसे शिशु चाहे कितना ही क्यों न जियें उनमें सीखने की क्षमता बिल्कुल ही नहीं होती। वयस्क व्यक्ति में प्रांतस्था का व्यापक विनाश आमतौर पर सघातक रहता है।

प्रमस्तिष्क प्रांतस्था के भिन्न भिन्न भागों के कार्यों का ज्ञान प्राप्त करने के लिए अध्ययन के विभिन्न तरीके अपनाये गये हैं। प्रयोगगत जीवों में प्रांतस्था के छोटे या बड़े क्षेत्रों का विनाश किया जा सकता है और ऐसी क्रियाओं के प्रभावों का प्रेक्षण तथा परीक्षण किया जा सकता है। इसी प्रकार मनुष्य में प्रांतस्था के रोग या दुर्घटना से ऐसी ही सूचना उपलब्ध होती है। सवेदन हरण के अंतर्गत प्रांतस्था का स्थानीकृत उद्दीपन यह भी निश्चित कर सकता है कि कोई क्षेत्र प्रेरक सक्रियता को नियंत्रित करता है या वह कोई सवेदन क्षेत्र है। यदि उद्दीपन से पेशीय सक्रियता उत्पन्न होती है तो उस क्षेत्र की प्रकृति प्रेरक होना चाहिए। स्थानीकृत सवेदनहरण के अंतर्गत शल्य क्रिया के दौरान खुले हुए मानव मस्तिष्कों को उद्दीपित करना संभव हो सका है। रोगी यह बतला सकता है कि इन परिस्थितियों में कौन सी सवेदना का प्रत्यक्ष बोध होता है।

एक अधिक नया तरीका मस्तिष्क-तरंगों का उपयोग करता है। पुरानी हर

समय निरतर सक्रिय रहते है और इस सक्रियता के परिणामस्वरूप विद्युत ऊर्जा उत्पन्न करते हैं। कोशिकाओ या प्रदेशो के वीच ऊर्जा-अतरो को मस्तिष्क-विभवो के रूप मे पृथक् निकाला जा सकता है। मतिस्तष्क-विभवो का अभिलेख विद्युत-मस्तिष्क ऐक्स-रे लेखन या 'इलेक्ट्रोएन्सेफैलोग्राम' कहलाता है। मस्तिष्क-विभव भिन्न-भिन्न होते है और पृथक्-पृथक् प्रातस्था क्षेत्रो के लाक्षणिक होते है। विद्युदग्रो द्वारा मस्तिष्क-विभवो को मस्तिष्क से ले जाया जा सकता है और देह के किसी भाग के उद्दीपित किये जाने के समय उनमे आये परिवर्तन देखे जा सकते है। मस्तिष्क-विभव मस्तिष्कार्वुदो या दिमाग की रसौलियो तथा अपस्मार या मिरगी के अध्ययन और उपचार मे भी उपयोगी सिद्ध हुए है।

सयोजन-क्षेत्र—प्रमस्तिष्क-प्रातस्थाओ के अधिकाश का कोई विशिष्ट सवेदी या प्रेरक कार्य नही है। यह सार्थक क्रियाओ तथा प्रत्यक्ष ज्ञान और समस्त उच्च मानसिक कार्यो के लिए आवश्यक सयोजन-क्षेत्रो से सरचित है।

यह ठीक है कि प्रेरक क्षेत्रो का प्रायोगिक उद्दीपन गति उत्पन्न करता है, लेकिन कोई वास्तविक प्रयोजनपूर्ण गति नही उत्पन्न करता। ऐसा विश्वास किया जाता है कि दैनंदिन जीवन मे हम जो सार्थक क्रियाए करते है, वे प्रेरक क्षेत्रो के चहु ओर के सयोजन-क्षेत्रो द्वारा प्रेरक क्षेत्रो के प्रतिरूपित उद्दीपन के परिणाम है।

कुछ इसी प्रकार हम विश्वास करते है कि किसी सवेदन-क्षेत्र का सक्रिय-करण प्रत्यक्ष ज्ञान की केवल कच्ची सामग्री ही उत्पन्न करता है। दृष्टि-सवेदन क्षेत्र द्वारा प्रत्यक्षित 'एक गोल-सी रगीन वस्तु' 'नारगी' तभी वन जाती है कि जव दृष्टिसयोजन-क्षेत्र का काम भी उसमे सम्मिलित कर दिया जाए।

भाव, स्मृति, अधिगम—भाव या मनोवेग वे मानसिक अवस्थाए है, जिनका उद्गम—मनोवैज्ञानिक अर्थो मे—अभी तक अस्पष्ट है। हमे इस वात की वहुत ही कम जानकारी है कि प्रातस्था के कौनसे भाग उनके लिए उत्तरदायी है। हाल के कुछ वर्षो मे ललाट-पालि सयोजन-क्षेत्रो की ओर काफी ध्यान दिया गया है, क्योकि यह दिखलाया गया कि ललाट-पालि की शल्यक्रिया (ललाट-पालि का अधश्चेतक से सयोजन-विच्छेद कर देना) मानसिक रोग के तीव्र भावात्मक विक्षोभ को कम कर सकता है ऐसी शल्यक्रियाए सभी मामलो मे लाभप्रद नही होती, इसलिए हम अभी भी निश्चित रूप से नही कह सकते कि ललाट-पालिया ही भावों के लिए उत्तरदायी है। तथापि यह ठीक लगता है कि आतरागीय अनुक्रियाओ को नियत्रत करनेवाले अधश्चेतक केन्द्र प्रमस्तिष्क-प्रातस्था द्वारा उत्प्रेरित होकर उन शारीरिक अभिव्यक्तियो को जन्म देते है, जो भावो के साथ रहती है (जैसे शरमाना या त्वचा का पीला पड जाना, हृद् तथा श्वसन-गति मे परिवर्तन, पाचक क्षेत्र की सक्रियता मे परिवर्तन, आदि)।

स्मृति, अधिगम या सीखना अथवा 'चितन' या 'विचारना' के तर्कणापरक

के साथ नहीं जोड सकते। वास्तव में इसकी उल्टी बात ही सही नजर आती है —मस्तिष्क प्रांतस्था के विभिन्न भाग एक विचित्र प्रकार से इन कार्यों में सम्मिलित होते जान पड़ते हैं। प्रांतस्था ऊतक में चूंकि लाखों ही न्यूरान हैं इसलिए कोई आश्चर्य की बात न होगी कि अनेक न्यूरान एक ही 'स्मृति' या 'विचार' से संबंधित हों मानसिक क्रिया के चेतना के स्तर पर आने के लिए इन सभी न्यूरानों के एक ही समय सक्रिय होने की आवश्यकता नहीं होगी।

हाल के वर्षों में इस बात का कुछ प्रमाण मिला है कि न्यूरानों की सक्रियता से अन्तर्ग्रथन प्रदेशों में भौतिक परिवर्तन अवश्य आते हैं जो काफी समय तक कायम रह सकते हैं। ये परिवर्तन स्मृति की घटना के और, संभवतः अधिगम प्रक्रिया के कुछ पहलुओं के भौतिक आधार हो सकते हैं।

अधिगम का सरलतम उदाहरण औपाधिक या अनुकूलित प्रतिवर्त है। मिसाल के तौर पर सामने खाना रख दिया जाए तो कुत्ता लार स्रवित करने लगेगा, यह एक अनुकूलित वंशागत प्रतिवर्त है। लेकिन अगर उसी समय या उस खाना दिखाए जाने के पहले एक घंटी बजा दी जाए, और इस प्रक्रिया को कुछ बार दुहराया जाए तो कुत्ता घंटी बजने की अनुक्रिया में तब भी लार स्राव करना सीख लेगा कि जब खाना उसे दिखाया भी नहीं गया है। यह अधिगमित लार स्राव अनुक्रिया एक अनुकूलित प्रतिवर्त है। हमारी कई 'आदतें' के पीछे इसी तरह की या जटिलतर अनुकूलन प्रक्रियाएं रहती हैं। हम भी भोजन की घंटी की अनुक्रिया में लार स्राव कर सकते हैं। टाइप करने या वाद्य-यन्त्र के वादन में सीखी अंगुलियों की गतियां अनुकूलित प्रतिवर्तों की और मिसालें हैं और ऐसे कितने ही उदाहरण और भी हैं।

अभी इस बात की व्याख्या परिकल्पनाएं ही कर सकती हैं कि अनुकूल उद्दीपन की अनुक्रिया में न्यूरान वंशागत प्रतिवर्त परिपथों में के न्यूरानों में किस प्रकार संयोजन स्थापित करके एक नया प्रतिवर्त परिपथ खोल देते हैं। अन्तर्दृष्टि द्वारा अधिगम करने-जैसी अधिक जटिल प्रक्रियाओं में अंतर्निहित क्रियात्मक प्रक्रिया के बारे में हम सचमुच कुछ नहीं जानते।

तथापि इसमें कोई सन्देह नहीं कि संयोजन क्षेत्र ही उच्चतर मानसिक क्रियाओं के कारक हैं। संवेदी प्रभावों के सतत अन्तर्प्रवाह को सार्थक धारणाओं और विचारों में एकीकृत करने का कार्य ये क्षेत्र ही करते हैं। इन क्षेत्रों की सहायता से ही हम अमूर्त विविक्तियों को ग्रहण कर सकते हैं और भाषा में सन्निहित संकेतों का उपयोग कर सकते हैं। संयोजन क्षेत्रों की क्षति या विनाश से उत्पन्न दोष संभवतः इन क्षेत्रों के कार्यों के सबसे स्पष्ट उदाहरण प्रस्तुत करते हैं। संवेदी अभिवाही के ठीक हो जाने पर प्रत्यक्ष अक्षमता की स्थिति उत्पन्न हो जाती है दृष्टि अक्षमता जिसमें अंधापन न होने पर भी देखी जानेवाली वस्तुओं की पहचान नहीं रहती श्रवण अक्षमता स्पर्श अक्षमता आदि ऐसी स्थिति के उदाहरण हैं। प्रेरक कार्य के क्षीण हो जाने पर चेष्टा अक्षमता की स्थिति आ जाती

है (व्यक्ति को पक्षाघात नही होता, लेकिन फिर भी वह कुछ सार्थक कृत्य करने के लिए अपनी पेशियो का ठीक उपयोग नही कर पाता), जब अधिक जटिल कमिया आ जाती है और सकेतो को समझने की क्षमता जाती रहती है, तो इस विकार को 'वाचाघात' कहते है। वाचाघात के कई प्रकार हो सकते है—'सवेद वाचाघात' मे देखा जा सकता है, पर भाषा को पढने की क्षमता नही रहती, सुना जा सकता है, पर बोली समझने की क्षमता नही रहती। प्रेरक वाचाघात मे ध्वनि उत्पन्न करने की क्षमता रहती है, पर शब्द ठीक नही बोले जा पाते, या ऐसे वाचाघात, जिनमे साकेतिक व्यवहार की समझ अशत. या पूर्णत. जाती रहती है।

जो घटक तथा प्रक्रम मनुष्य को अन्य सजीव वस्तुओ से अलग करते है, वे धूसर द्रव्य की उस पतली परत मे होते है, जो प्रमस्तिष्क-गोलार्धो पर चढी होती है। कई और बातो मे मनुष्य की देह या उसके अग अन्य जन्तुओ की देह या अगो के कुछ हीन ही, या अधिक-से-अधिक उनके समान ही है। किन्तु मनुष्य की प्रमस्तिष्क-प्रान्तस्था से उसे बुद्धि के वे हथियार मिल जाते है जिनसे वह अन्य सभी सजीव वस्तुओ से अधिक सीमा तक सोच-विचार कर सकता है। इन हथियारो ने उसे आज दुनिया पर शासन करने मे समर्थ बना दिया है। आशा करनी चाहिए कि वे भविष्य मे उसे उत्तमतर और अधिक विवेकपूर्ण जीवन की ओर ले जाएगे।

अध्याय 10

# अंत स्रावी तंत्र

अगर हम किसी एक तंत्र को देह का सबसे महत्त्वपूर्ण समन्वयकारी और एकीकृत करनेवाला कारक कह सकते हैं तो वह तंत्रिका-तंत्र ही होगा। इसके बिना जांग अंगों और ऊतकों का एक ढीला-ढाला पिंड ही रहेगा जिसकी सक्रियताएं सुसंबद्ध नहीं होंगी। तथापि तंत्रिका कारकों की ही तरह देह में समन्वय का काम करनेवाले रासायनिक कारक भी हैं। उदाहरण के लिए हम कार्बन डाई ऑक्साइड की सक्रियताओं का एक इसी तरह के कारक के रूप में अध्ययन कर चुके हैं। देह की अनेक ग्रंथियां कई अन्य रासायनिक कारक उत्पन्न करती हैं। अधिकांश ग्रंथियां जिन रासायनिक वस्तुओं का उत्पादन करती हैं उन्हें वे मुख्यतः किसी सीमित प्रदेश या कार्य के लिए ही स्रवित करती हैं। ग्रंथि से इस प्रकार के उत्पाद उसकी वाहिका द्वारा निकलते हैं।

## अंत स्रावी ग्रंथियां, सामूहिक रूप में

कुछ ग्रंथियां बिना वाहिनियों के हैं और वे अपने रासायनिक द्रव्यों को अपने में से गुजरनेवाले रुधिर में सीधे स्रवित कर देती हैं। अवाहिनी या अंत स्रावी (आंतरिक स्राव की) ग्रंथियां जिस तरह देह के अलग भागों में बिखरी हुई हैं उससे वे संरचना की दृष्टि से किसी एकीकृत तंत्र का निर्माण नहीं करतीं। किंतु वे जिन पदार्थों—हारमोनों का स्राव करती हैं वे कई दैहिक क्रियाओं पर खासा संयोजनकारी प्रभाव डालते हैं।

प्रत्येक हारमोन अपने को स्रवित करनेवाली ग्रंथि द्वारा विशिष्ट रूप से उत्पन्न रासायनिक पदार्थ है और यह रुधिर के जरिये अपनी उत्पत्ति के स्थान से दूर या पास के क्षेत्रों को वितरित होता रहता है। इस तरह के द्रव्य को केवल तब ही हारमोन माना जा सकता है कि जब वह देह के किसी भाग या सक्रियता पर कोई विशिष्ट प्रभाव डाले। देह के किसी अंग को अंत स्रावी कार्य करनेवाला केवल इसी हालत में माना जा सकता है कि जब उसमें कोई ऐसा विशिष्ट रासायनिक पदार्थ रहता हो जो रुधिर में स्रवित होने के बाद कोई विशिष्ट कार्य करता हो।

इन अपेक्षाओं की पूर्ति केवल थाइरॉइड या अवटु ग्रंथि पराथाइराइड या परावटु ग्रंथि अधिवृक्क ग्रंथि तथा पिट्यूइटरी या पीयूष ग्रंथि द्वारा तथा अन्यान्य मुख्य जननेंद्रिय—गोनद या जननग्रंथि आमाशय तथा क्षुद्रांत्र द्वारा ही की जाती है। ये वे अंग हैं जिनके बारे में हम निश्चित रूप से जानते हैं कि इनका कार्य अन्त स्रावी है। दूसरे अंगों को अन्त स्रावी प्रकृति का माना जाता है। यह संदेह किया जाता है कि वृक्क एक रुधिर दाबवर्धक पदार्थ का स्राव करते हैं और




आकृति 38 — अत स्रावी अगों तथा उन अगो की, जो अत स्रावी हो सकते है, स्थिति दर्शानेवाला आरेख

यकृत् एक रक्तक्षीणतावरोधी पदार्थ का स्राव करता है। वक्ष-गुहा के ऊपरी भाग मे पाई जानेवाली थाइमस या वाल्य ग्रथि बच्चो मे बडी होती है और प्रौढता आते-आते अपकर्षित हो जाती है। कुछ वैज्ञानिक इसकी गिनती अन्त स्रावी ग्रथियो मे ही करते है। उनका दावा है कि यह एक हारमोन का स्राव करती है, जो वृद्धि और परिपक्वता के लिए आवश्यक है। पिनिअल पिंड, जो मस्तिष्क के चेतक प्रदेश की छत से आगे निकला एक भाग है, के बारे मे भी यह माना जाता है कि यह सभवत परिपक्वता पर प्रभाव डालता है। (इस सबंध मे यह जानकारी दिलचस्प रहेगी कि सत्रहवी सदी का प्रमुख फ्रासीसी वैज्ञानिक तथा दार्शनिक दकार्त पिनिअल पिंड को आत्मा का निवास मानता था।) तथापि इस बात का कोई [illegible] नही है कि इन चारो अगो मे से कोई भी हारमोनो का

स्राव करता है ।

आमाशय 'गस्ट्रिन' नामक हारमोन का स्राव करता है और क्षुद्रान्त्र की ग्रहणी सक्रेटिन और कोलासिस्टोकाइनिन' नामक हारमोन स्रवित करता है। पाचन अध्याय मे यद्यपि हमने इस समय इन स्रावो को हारमोन नहा कहा था तथापि हमने उनके पाचक ग्रथियो, यकृत् तथा अग्न्याशय के स्राव को उत्तेजित करने के कार्यों की चर्चा की थी। जनन ग्रंथियो या जनदो का चर्चा हम जनन-तन्त्र के अध्याय म ही करगे।

अन्त स्रावी ग्रथियो पर प्रायोगिक कार्य—किसी भी विशेष अन्त स्रावी ग्रथि के कार्यो के अध्ययन का एक उत्तम तरीका यह है कि उसे देह से अलग कर दिया जाय और यह देखा जाय कि उसकी अनुपस्थिति स क्या प्रभाव उत्पन्न होते है। आधुनिक विज्ञान के जन्म के बहुत पहले से इस प्रकार मनुष्यो तथा जन्तुओ की ग्रथियां निकालने का काय किया जाता रहा है। बध्यकरण या अडोच्छेदन, अर्थात् जनन पिंडो के पृथक्करण का विभिन्न कारणो स मनुष्यो (जसे हिजडे बनाने के लिए) तथा पशुओ मे उपयोग किया जाता था—किसी को अधिक आज्ञानुवर्ती बनाने के लिए, तो औरो को—जसे मुर्गो को—ज्यादा मुलायम और सरस बनाने के लिए। जब कोई ग्रथि अलग कर ली जाती है या वह हारमोन का पर्याप्त मात्रा म स्राव नही करती तो अल्पक्रिया की स्थिति उत्पन्न हो जाती है।

एक और महत्त्वपूर्ण तरीका ग्रथि के निकाल लिये जाने के बाद उसी जन्तु को उस ग्रथि का सत्त्व देना और यह देखना है कि उसके पृथक किये जाने से उत्पन्न हुए विकार ठीक हो जाते है या नही। जीव रसायन म हुई महान् प्रगति के कारण अनेक ग्रथीय सत्त्वो को शुद्ध करना सभव हो गया है। यह बात निश्चय ही बडे महत्त्व की है क्योंकि शुद्धतम हारमोन का दिया जाना जो सत्त्व म वर्तमान बाह्य द्रव्यो स मुक्त हो सबसे अच्छा रहता है। कुछ मामलो म तो जीव रसायनशास्त्री इससे भी आगे चले गये हैं। उन्होने विश्लेषण करके हारमोन की रासायनिक सरचना तथा गुणधर्म को जान लिया है और फिर उसे प्रयोगशाला म सश्लेषित कर लिया। यह तरीका मनुष्य जाति के उपचार के लिए ऐसे हारमोनो का अधिक प्रचुर स्रोत उपलब्ध करता है और पूर्णत शुद्ध पदार्थो का दिया जाना भी सभव बना देता है। चूंकि सभी कशेरुकदंडियो म अन्त स्रावी ग्रथियो के हारमोन एक जसे ही होते हैं इसलिए निम्नतर जतुओ के ग्रथीय सत्त्व मनुष्य को देना निरापद है।

हारमोन या ग्रथीय सत्त्व सामान्य जन्तुओ म किसी अतिसक्रिय अन्त स्रावी ग्रथि की क्रिया की अनुकृति करने के लिए इजेक्शन द्वारा भी दिये जा सकते हैं। किसी ग्रथि के अत्यधिक हारमोन के स्राव स उत्पन्न स्थिति को अतिक्रिया की स्थिति कहते हैं।

अन्त स्रावी रोगो से पीडित मनुष्यो पर भी इस प्रकार के प्रायोगिक अध्ययनो के समान ही अध्ययन किये गये हैं। मानव रोगियो के अध्ययन और उपचार से

अन्त स्रावी ग्रथियो की अन्य सक्रियताओ के वारे मे काफी-कुछ जाना गया है।

## थाइरॉइड ग्रंथि

थाइरॉइड ग्रथि या अवटु ग्रथि एक द्विखडीय निर्मिति है जो श्वास-नली के ऊपरी भाग पर स्थित है। ग्रथि का प्रत्येक खड नली के एक-एक तरफ है(आकृति 38)। दोनो खड एक ऊतकीय सयोजक द्वारा जुडे हुए है जो श्वास-नली की पिछली सतह को पार करके जाता है।

स्वास्थ्य मे अवटु ग्रथि—देह के सामान्य कार्य-व्यापार पर अवटु ग्रथि का वड़ा प्रत्यक्ष प्रभाव है। अवटु हारमोन देह की प्रत्येक कोशिका मे चयापचय के नियमन मे सहायता देता है। जैसा कि हम आगे देखेगे, यह हारमोन प्रत्यक्षत ऑक्सीकरण की गति के नियत्रण द्वारा यह प्रभाव डालता है। चूकि देह को ऊर्जा ऑक्सीकर प्रतिक्रियाओं के ज़रिये ही मिलती है, इसलिए यह प्रकट है कि अवटु ग्र थि परोक्षत कई प्रकार की देहीय सक्रियताओ को नियन्त्रित करती है।

अवटु ग्रथि के स्वास्थ्य की अवस्था निर्धारित करने का अकेला सवसे अच्छा उपाय है व्यक्ति के न्यूनतम चयापचय को मापा जाये। न्यूनतम चयापचय का अर्थ है अक्रियता ही की कुछ मानक या प्रामाणिक अवस्थाओ मे देह का ऊष्मा-उत्पादन। यद्यपि सवसे महत्त्वपूर्ण मान यही है, फिर भी इसके साथ-साथ दूसरे प्रेक्षण भी किए जाने चाहिए, ताकि न्यूनतम चयापचय की अवस्था से हम जो राय वनायेगे, उसे सपुष्ट या रद्द किया जा सके।

सामान्य व्यक्ति मे अवटु ग्रथि के सामान्य कार्य का अध्ययन करना अत्यधिक कठिन है। इसके कार्य को समझने का सवसे अच्छा तरीका (दूसरी अत स्रावी ग्रन्थियो के अध्ययन मे भी हम यही दृष्टिकोण रखेगे) उन दोषो को देखना है जव यह ग्रन्थि ठीक से काम नही करती होती, या जव यह देह से वस्तुत अलग कर दी जाती है।

जड वामनता (क्रेटिनता) तथा प्रयोगात्मक अल्पक्रिया—अपरिपक्व प्रयोगगत जन्तु की देह से अवटु ग्रन्थि के निकाल दिए जाने पर अल्पक्रिया की स्थिति उत्पन्न हो जाती है। यदि मानव-शिशु मे अवटु की अल्पक्रिया स्वत. उत्पन्न हो जाती है, तो यह दशा 'जड वामनता', 'क्रेटिनता' या 'क्रेटिनिज्म' कहलाती है। दोनो ही दशाओ मे उत्पन्न दोषो मे अद्भुत समानता है।

न्यूनतम चयापचय गति या न्यू० च० ग०—अर्थात् वह गति, जिससे देह किन्ही प्रामाणिक स्थितियो मे ऊष्मा का उत्पादन करती है, उल्लेखनीय रूप से कम हो जाती है। अस्थि-वृद्धि अवरुद्ध हो जाती है और अस्थियां विकृत हो सकती है। व्यक्ति की यौन परिपक्वता धीमी हो जाती या रुक जाती है। त्वचा खुश्क हो जाती है और वाल झडने लगते हैं। हृद्-गति धीमी पड जाती है। पेशिया कमजोर हो जाती है और थकान जल्दी आ जाती है। रक्तक्षीणता, अवसामान्य ताप तथा सक्रमण के प्रति वर्धित ग्रहणशीलता उत्पन्न हो सकती है। अग्न्याशय के सिवा

अन्य सभी अन्तःस्रावी ग्रंथियों में अपकर्षी परिवर्तन प्रकट हो सकते हैं। रुधिर में शर्करा का सान्द्रण सामान्य से भी नीचा हो सकता है।

मिक्सोडीमा—वयस्क मानव में अल्पक्रिया को मिक्सोडीमा या गल रोग (गल्स डिज़ीज) कहते हैं। इसके लक्षण भी उस प्रयोगगत जन्तु के समान ही होते हैं जिसकी अवटु ग्रंथि को निकाल दिया गया है। अधिकांश लक्षण क्रटिनता (जड़ वामनता) जैसे ही होते हैं लेकिन कुछ अन्य भी रहता है। मिक्सोडीमा नाम इस तथ्य से निकाला गया है कि त्वचा के नीचे तरल का संचय हो जाता है और इससे उत्पन्न अवस्था शोथ या त्वचा शोथ जैसी अवस्था से मिलती जुलती है तथापि यह शोफ के समान ही नहीं है। फिर चूंकि वयस्क व्यक्ति की पूरी वृद्धि हो चुकी होती है इसलिए शारीरिक परिवर्तन में कोई कमी नहीं आती। वज़न प्रायः बढ़ जाया करता है अन्यथा लक्षण क्रटिनता के समान ही होते हैं।

हीनावटुता द्वारा उत्पन्न दोषों का अध्ययन करते समय यह स्पष्ट हो जाता है कि अवटु ग्रंथि देह की सभी कोशिकाओं पर प्रभाव डालता है। चूंकि अवटु हारमोन की न्यूनता से देह की इतनी अधिक सक्रियताएं मन्द हो जाती हैं (न्यूनित बू० च० ग० विशेषरूप से महत्त्वपूर्ण है) इसलिए यह कहा जा सकता है कि अवटु हारमोन देह की समस्त कोशिकाओं में हो रही आक्सीकर प्रतिक्रियाओं पर उल्लेखनीय प्रभाव डालता है। वृद्धि बुद्धि तथा यौन परिवर्धन में हीनावटुता के प्रभाव संभवतः इसी चयापचयी विक्षोभ के परिणाम हैं यद्यपि यह संभव है कि इन प्रक्रियाओं में इस हारमोन के कुछ अधिक विशिष्ट कार्य भी हों।

प्रयोगात्मक तथा मानव अत्यवटुता—हम आशा कर सकते हैं कि मनुष्य स्वतः स्फूर्त अत्यवटुता के लक्षण हीनावटुता के ठीक उलटे होंगे। हमारी आशा लगभग पूर्णतः पूरी हो जाती है। बू० च० ग० काफी बढ़ जाती है। हृद् गति 150 धड़कन प्रति मिनट तक जा सकती है। कभी-कभी भूख और अत्यधिक मात्रा में भोजन करने के बावजूद रोगी एकदम क्षीण होता जाता है। व्यक्ति में अपार प्रेरणा और प्रत्यक्षतः असीम ऊर्जा होती है लेकिन वह अत्यधिक अधीर भी होता है। त्वचा नम रहती है। देह के ताप में कुछ वृद्धि हो सकती है और—रुधिर में ग्लूकोज का सान्द्रण भी सामान्य से कुछ अधिक हो सकता है।

हम तब इस बात निश्चय अधिक हो जाता है कि ये लक्षण अवटु हारमोन के आधिक्य के फलस्वरूप ही हैं कि जब हम यह पता चलता है कि सामान्य प्रयोगगत जन्तु में अवटु सत्त्व के दिए जाने से लगभग ये सभी लक्षण पुनरुत्पन्न किए जा सकते हैं। मानव अत्यवटुता के मामलों में पाया जानेवाला एक अन्य लक्षण—नेत्र गोलकों का बहिःसरण अवटु हारमोन के इंजेक्शन द्वारा उत्पन्न नहीं किया जा सकता। इसलिए यह सन्देहास्पद है कि यह लक्षण सीधे अति सक्रिय अवटु के कारण होता है।

गलगंड या गलगण्ड—अभिवृद्ध (बढ़ी हुई) अवटु-ग्रंथि को गलगंड घेघा या गलगन्ड कहते हैं। जब हम पहले पहल यह सुनते हैं कि गलगंड अतिक्रिय

अल्पक्रिय, या सामान्य कार्यरत ग्रथि मे से किसी की भी प्रतीक हो सकती है, तो यह बात बडी चकरानेवाली लगती है। आइए, हम यह देखे कि क्या इस विचित्र घटना का कोई समाधान हो सकता है।

जब गलगड का अस्तित्व अतिक्रिय ग्रथि का प्रतीक होता हे, तब यह विश्वास किया जाता है। कि ग्रथि की अपवृद्धि ही अत्यवटुता का कारण है। मतलब यह कि अपवृद्ध ग्रथि मे अवटु हारमोन का स्राव करनेवाली कोशिकाओ की सख्या अधिक होती है और फलत रुधिर मे अधिक हारमोन प्रवाहित होता है। लेकिन हमारे पास इस प्रश्न का कोई उत्तर नही कि 'ग्रथि की अपवृद्धि किस कारण होती है ?

कभी गलगड अल्पक्रिय ग्रथि की उपस्थिति का आभास देती है। इसके समाधान मे यह बात मान ली जाती है कि किसी कारण से ग्रथि सामान्य कार्य के लिए पर्याप्त हारमोन का स्राव नही कर रही है। न्यूनित हारमोन-उत्पादन की अनुक्रिया मे ग्रथि आकार मे बढ जाती है। यद्यपि प्रत्येक कोशिका अवसामान्य मात्रा मे हारमोन का उत्पादन करती हैं, पर स्राव करनेवाली कोशिकाओ की अपवर्धित सख्या इतना काफी हारमोन उत्पन्न कर सकती है कि मिलकर पूरी ग्रथि से प्राप्त सामान्य मात्रा के बराबर हो जाये। दुर्भाग्यवश, यदि मूल हीनावटुता को उत्पन्न करनेवाली स्थिति उसी तीव्रता से बनी रहे, तो ग्रथि की प्रतिपूरक चेष्टाए किसी काम नही आती—हीनावटुता फिर भी कायम रहती है। कभी-कभी तो ऐसा लगता है कि न्यूनता की प्रतिपूर्ति करने की अपनी चेष्टा मे ग्रथि अपने को परिक्लात कर डालती है।

और जब हीनावटुता का मूल कारण अत्यधिक उग्र नही होता, तब ग्रथि की प्रतिपूरक चेष्टाए सफल रहती है। कोशिकाओ की वर्धित सख्या हारमोन की पर्याप्त मात्रा स्रवित कर देती है। ऐसे साधारण गलगड के मामलो मे यद्यपि ग्रथि की खासी अपवृद्धि हो सकती है, पर हारमोन की न्यूनता या आधिक्य के कोई लक्षण नही होते।

इस प्रकार गलगड हीनावटुता या अत्यवटुता—दोनो—के साथ सयुक्त हो सकती है, यद्यपि यह इन दोनो मे से किसी भी एक अवस्था का अनिवार्य लक्षण नही है।

**आयोडीन तथा अवटु हारमोन**—उन्नीसवी सदी मे ससार के बडे-बडे आतरस्थलीय क्षेत्र गलगड-कटिबधो के नाम से विख्यात थे, क्योकि वहा के निवासियो मे साधारणतया हीनावटु गलगड का आपात अत्यधिक ऊचा था। सयुक्त राज्य अमरीका मे ग्रेट लेक्स का प्रदेश ऐसा ही इलाका था। गलगड के उच्च आपात को इन कटिबधो की मिट्टी तथा पानी मे आयोडीन के अभाव के साथ सहसबधित करने मे—इसी सदी मे प्राप्त इस जानकारी के बावजूद कि गलगड के उपचार मे आयोडीन खिलाना लाभदायी रहता है—कई वर्ष लग गए। तथापि इस शताब्दी मे अधिकाश स्थानो मे आयोडीकृत नमक के उपयोग या पीने

के पानी म आयोडीन की अल्प मात्राओ के सम्मिलन द्वारा स्थिति पर काबू पा लिया गया है।

आयोडीन की औपचारिक क्रिया का वास्तविक महत्त्व कुछ बाद म अवटु हारमोन की रासायनिक सरचना के अध्ययन के दौरान प्रकाश म आया। यह पाया गया कि आयोडीन इस हारमोन का एक आवश्यक अग है।

**अवटु दोषो की चिकित्सा**—*अवटु हारमोन के पृथक्करण और अभिनिर्धारण म म किसी हद तक देर प्रोत्साहन के अभाव के कारण लगी। यह पता लगा कि हीनावटु व्यक्तियो को अवटु ग्रथि के सपोषण स उनकी व्याधि म सुधार आ जाता है। चूकि स्वय ग्रथि का उपयोग ही प्रभावकारी था इस लिए उसके हारमोन को पृथक करने की कोई विशेष आवश्यकता नही अनुभव की गई।*

तथापि अत म इस समस्या को हाथ म लिया गया और थाइरोग्लोबुलिन नामक एक द्रव्य को पृथक किया गया। इस द्रव्य को अभी वास्तविक हारमोन ही समझा जाता था लेकिन अब यह विश्वास किया जाता है कि वास्तव मे हारमोन ग्रथि म इस द्रव्य के रूप म ही सग्रहीत रहता है। रुधिर मे परिवाहित होनेवाला वास्तविक हारमोन 'थाइराक्सिन' है, जिसे स्वय ग्रथि की ही भाति हीनावटुता के उपचार के लिए मुह द्वारा दिया जा सकता है। किसी हारमोन का मुह द्वारा दिया जाना वास्तव मे बडी असाधारण बात है अधिकाश हारमोनो पर पाचक प्रकिण्व क्रिया करके उनका विनाश कर देते हैं किन्तु किसी कारण से अवटु हारमोन इस प्रकिण्व क्रिया का अत्यधिक प्रतिरोधी है।

अत्यवटुता की सफल चिकित्सा म इस ग्रथि का एक्स किरणो द्वारा विनाश शल्य क्रिया द्वारा ग्रथि के कुछ भाग का निष्कासन तथा रेडियोधर्मी आयोडीन का दिया जाना सम्मिलित है। अवटु ऊतक आयोडीन को देह म अपने भार के अनुपात से बहुत अधिक मात्रा मे ग्रहण कर लेता है। इसका मतलब यह है कि आयोडीन की खुराक का अधिकाश देह भर म वितरित होने के बजाय अवटु ग्रथि म चला जायेगा। अवटु ग्रथि म पहुचने के बाद रेडियो आयोडीन के पर माणुओ का विकिरण कुछ अवटु कोशिकाओ को समाप्त कर देता है। इनम स कोई भी तरीका काम म लाते समय इस बात का ध्यान रखा जाता है कि पूरी ही ग्रथि को नष्ट या निष्कासित न कर दिया जाए क्योकि ऐसा करने स हीनावटुता पैदा हो जायगी। कभी-कभी ग्रथि फिर इतनी बडी हो जाती है कि इसस अत्यवटुता फिर पैदा हो जाती है और इलाज को दुहराने की जरूरत हो जाती है।

## परावटु ग्रथिया

परावटु या पैराथाइरॉइड ग्रथिया ग्रीवीय ऊतक म अत्यन्त छोटे-छोटे 1/4 इच लम्बे ग्रथि के टुकडे हैं जो या तो अवटु ग्रथि के बहुत ही निकट स्थित होते हैं या उसी म धस किये हुए रहते हैं (आकृति 38)। आदमी आदमी म उनकी सख्या

दो से चार के बीच ग्रलग-ग्रलग होती है।

स्वास्थ्य मे परावटु ग्रथिया—रुधिर तथा ऊतक-तरल मे कैल्सियम ग्रौर फास्फोरस के सामान्य स्तर बनाये रखने मे ये नन्ही परावटु ग्रथिया बडा गहन प्रभाव डालती है। सामान्य उद्दीपनो की स्वस्थ ढग से ग्रनुक्रिया कर सकने के लिए तन्त्रिका तथा पेशी-कोशिकाग्रो को ग्रपने पर्यावरण मे कैल्सियम के एक निश्चित साद्रण की ग्रावश्यकता होती है। परावटु हारमोन का महत्त्व यह है कि यह हड्डी ग्रौर देहीय तरलो-जैसे 'भडार केन्द्रो' मे कैल्सियम तथा फास्फोरस के उचित वितरण को कायम रखता है।

मनुष्य मे ग्रल्पक्रिया—मनुष्य मे परावटु ग्रथियो की स्वत स्फूर्त ग्रल्प-क्रिया का प्रमाण ग्रभी ग्रप्राप्य है। ऐठन की ग्रवस्थाए ग्रल्पपरावटुता के कारण उत्पन्न बताई गई है, लेकिन इन मामलो मे परावटु ग्रथियो को सन्निहित करने का प्रमाण ग्रधिक-से-ग्रधिक केवल 'सकेतात्मक' ही है। कभी-कभी तब ग्रल्पक्रिया ग्रवश्य हो जाती है कि जब ग्रवटु ग्रन्थि पर शल्यक्रिया करते समय किसी परावटु-ऊतक का ग्राकस्मिक निष्कासन हो जाता है। यह तब भी उत्पन्न हो सकती है जब परावटु-ऊतक के ग्रर्बुद (रसौली) को निकाला जाए ग्रौर उसके साथ ग्रथियो का ग्रधिकाश भी निकाल ग्राए। मनुष्य मे यह ग्रवस्था ग्राम तौर पर हल्की ही होती है (क्योकि कुछ परावटु-ऊतक तो उपस्थित रहता ही है) ग्रौर तुरन्त ठीक की जा सकती है।

ग्रतिपरावटुता—सामान्य प्रयोगगत जतु को 'पैराथारमोन' के इजैक्शन देकर मनुष्य मे परावटुग्रो की ग्रतिक्रिया की ग्रनुकृति की जा सकती है। यह ग्रवस्था उत्पन्न होती भी है—यद्यपि कम ही, ग्रौर यह पता लगने के पहले कि यह परावटु हारमोन के ग्रतिस्राव के कारण उत्पन्न होती है, इसे 'फॉन रेक-लिंघोसेन का रोग' कहा जाता था। यह बीमारी ग्रामतौर पर परावटुग्रो की ग्रपवृद्धि ग्रौर ग्रर्बुद (रसौली) के साथ सम्बद्ध रहती है।

परावटुग्रो की ग्रतिक्रिया से रुधिर मे फास्फोरस का साद्रण कम, पर कैल्सियम का ग्रधिक हो जाता है। कैल्सियम की वृद्धि से पेशीय ग्रौर तन्त्रिकायिक उत्तेजन-शीलता न्यून तथा पेशीस्फूर्ति कम हो जाती है। विशेष ध्यान देने योग्य ग्रन्य लक्षण मूत्र मे फास्फोरस तथा कैल्सियम का ग्रत्यधिक उत्सर्जन ग्रौर हड्डियो मे से कैल्सियम का खिचना है। हड्डियो मे से कैल्सियम का क्षय उन्हे कमजोर कर देता है ग्रौर वे विकृत हो सकती है। वे टूट भी जल्दी जाती है ग्रौर देर मे ठीक होती है।

ग्रतिपरावटुता केवल परावटु-ऊतक के निष्कासन द्वारा ही ठीक की जा सकती है। यह ग्रॉपरेशन इस स्थिति को सफलतापूर्वक सुधार सकता है। लेकिन ग्रगर रुधिर का कैल्सियम-साद्रण बहुत ऊचा हो गया है, तो इसको कम करने का कोई उपाय ग्रभी तक ज्ञात नही है।

परावटु हारमोन जीवन के लिए ग्रावश्यक है, क्योकि यह देह के कैल्सियम सन्तुलन का नियमन करता है। हारमोन का साद्रण व[illegible]

का कैल्सियम साद्रण भी नीचा हो जाता है। तन्त्रिका और पशी-ऊतक की वर्धित उत्तेजनशीलता से उत्पन्न ऐठना के कारण मृत्यु हो सकती है। हारमोन की अधिकता हड्डियो से कैल्सियम खीचकर रुधिर म उसके साद्रण को अधिक कर देती है और इसके उत्सर्जन की गति को बढा देती है।

## अधिवक्क ग्रथिया

अधिवृक्क ग्रथि प्रत्येक वृक्क पर टोपी की तरह आधारित है (आकृति 38) सरचना और काय दोनो की दृष्टि से प्रत्येक अधिवृक्क ग्रथि असल म एक दोहरी ग्रथि है। यह विभिन्न भ्रूणीय ऊतको से मिलकर बनी है एक प्रकार से बाहरी परत या 'अधिवृक्क प्रातस्था' और दूसरे प्रकार से भीतरी परत या 'अधिवृक्क अन्तस्था' बनती ह।

स्वास्थ्य मे अधिवक्क ग्रथिया—अधिवृक्क अतस्था के हारमोन के सामान्य काय की कोई निश्चित व्याख्या नही की जा सकी है। इसके महत्त्व पर एक खासा विस्तृत सिद्धात पेश किया गया ह लेकिन अभी तक उसकी पूर्णत पुष्टि नही हो पाई ह। यह ज्ञात ह कि पर्याप्त साद्रण होने पर यह हारमोन वही प्रभाव उत्पन्न कर सकता ह, जो अनुकपी तन्त्र का उद्दीपन करेगा। जिस निर्णायक प्रमाण की अब प्रतीक्षा है वह यह है कि क्या सामान्य परिस्थितियो म अधिवृक्क अतस्था यथेष्ट मात्रा म हारमोन उत्पन्न करती ह।

इसके विपरीत यह ज्ञात ह कि अधिवृक्क प्रातस्था के हारमोन देह के सामान्य अर्थतन्त्र म बडे ही महत्त्वपूर्ण है। ये हारमोन देहीय तरलो के लवण तथा जल सतुलन (विशेषकर सोडियम तथा पोटासियम-सतुलन) के नियमन म और साथ ही देह म प्रोटीन तथा कार्बोहाइड्रेट द्रव्यो के स्तरो के नियमन म भी सहायता देते ह।

अधिवक्क अतस्था—अधिवृक्क अन्तस्था का हारमोन इस सदी के आरभ से ज्ञात ह। अधिवृक्क अन्तस्था का सत्व पहले पहल 1885 म प्राप्त किया गया था। यह देखा गया कि प्रयोगगत जतु म इजेक्ट कराने पर यह सत्व जो अनेक प्रभाव उत्पन्न करता ह उनम एक यह भी ह कि इससे रुधिर दाब म उल्लेखनीय वृद्धि होती ह। इस सत्त्व से 'ऐड्रिनलिन' नामक द्रव्य पृथक किया गया।

ऐड्रिनलिन द्वारा उत्पन्न प्रभाव—अपनी खोज के बाद एड्रिनलिन सबसे अधिक अध्ययन किया जानेवाला हारमोन बन गया ह। इसके रासायनिक सूत्र की शीघ्र ही खोज हो गई और इसको सश्लेषित भी कर लिया गया। रुधिर म ऐड्रिनलिन के इजेक्शन से उत्पन्न प्रभाव है—धमनिक रुधिर दाब म तीव्र वृद्धि तीव्रतर हृद्गति उदरीय प्रातरागो म धमनिकाओ का सकुचन रुधिर म अतिरिक्त ग्लूकोज की विमुक्ति तथा पाचक क्षेत्र म चरता का अवरोध।

आपात सिद्धात—आपने देखा होगा कि एड्रिनलिन द्वारा उत्पन्न प्रभाव वस ही है कि जस प्रभाव अनुकपी तन्त्रिका तन्त्र के व्यापक उद्दीपन द्वारा उत्पन्न

किए जा सकते है। हॉवर्ड विश्वविद्यालय (अमरीका) के डॉ० केनन ने इस प्रेक्षण को अपने अधिवृक्कीय कार्य के आपात-सिद्धांत का आधार बनाया है।

डॉ० केनन के अनुसार, अत्यधिक भार के समय—जैसे भागने, भय और लडाई मे—अधिवृक्क-अन्तस्था की सहायता से अनुकपी तन्त्र देह मे ऐसी अनुक्रियाएं उत्पन्न कर देता है, जो प्राणी को आपात का सामना करने मे समर्थ बनाती है। तीव्रतर हृद्गति से प्रति मिनट अधिक हृद्-उत्पादन सुनिश्चित हो जाता है। उदरीय धमनिकाओ का सकुचन रुधिर को उदरीय आतरागो से ककाल-पेशियो (जिनकी धमनिकाए वितनित होती है) की ओर मोड देता है और परिसर प्रतिरोध को बढाकर रुधिर-दाब बढाने मे भी सहायता देता है (तीव्र हृद्गति भी रुधिर-दाब बढाने मे योग देती है)। इन सभी परिवर्तनो का परिणाम यह होता है कि ककाल-पेशियो को अधिक रुधिर की अधिक तेजी से और अधिक दाब के अन्तर्गत प्रदाय होती है। ककाल-पेशियो को प्रत्यक्षत अधिक रुधिर मिलना चाहिए, जिससे कि प्रबल कार्य के लिए उन्हे ऑक्सीजन तथा ईधन अधिक मात्रा मे मिल सके।

प्लीहा मे सचित लाल रुधिर-कोशिकाओ की उन्मुक्ति से रुधिर की ऑक्सीजन-धारिता कुछ बढ जाती है। श्वसन-गति तेज हो जाती है और श्वास-नलिकाए वितनित हो जाती है, जिससे फेफडो मे वायु का आवागमन बढ जाता है। ये कारक तथा तीव्रतर परिवहन-काल इस बात को सम्भव कर देते है कि पेशियो को अधिकाधिक मात्रा मे ऑक्सीजन मिले। रुधिर मे अतिरिक्त ग्लूकोज की उन्मुक्ति से पेशियो को अधिक ईधन मिलने लगता है। पेशियो को भी बिना थके अधिक समय तक कार्य करने की सामर्थ्य मिल जाती है।

कुछेक गौण घटनाए इस सिद्धात को ऊपर की ओर ले जाने मे सहायक होती है। ऐड्रिनलिन रुधिर की अपेक्षपण शक्ति को बढा देती है। इसलिए इस तर्क के अनुसार यदि जतु घायल हो जाता है, तो उसे रुधिर-स्राव से उत्पन्न भय कम हो जाता है। आपात कालीन परिस्थितियो मे उत्पन्न भावनाओ की अनेक शारीरिक अभिव्यक्तिया होती है—आख के तारो का फैल जाना, बालो का खडा हो जाना, नेत्र-गोलको का फूल जाना, पसीना आना, इत्यादि। और अनुकपी उद्दीपन या रुधिर मे ऐड्रिनलिन की उपस्थिति द्वारा इन सभी अभिव्यक्तियो को उत्पन्न किया जा सकता है।

**अधिवृक्क-अंतस्था की सार्थकता**—इस अत्यन्त आकर्षक सिद्धात की स्वीकृति एक बहुत ही महत्त्वपूर्ण प्रश्न पर निर्भर है, और वह यह है कि अधिवृक्क-अतस्था रुधिर मे यथेष्ट ऐड्रिनलिन स्रवित करती है या नही जिससे कि उपरोक्त प्रभाव उत्पन्न किए जा सके। इन प्रभावो को प्राप्त करने के लिए प्रयोगगत जतु मे सामान्यत ऐड्रिनलिन की अपेक्षाकृत बडी मात्राओ का प्रवेश कराया जाता है।

डॉ० केनन और उनके सहकर्मियो के इस दावे को, कि अत्यधिक भार की परिस्थितियो मे अधिवृक्क-अन्तस्था ऐड्रिनलिन की एक सार्थक मात्रा का स्राव

करती है, अन्य शरीरक्रियाविदों ने स्वीकार नहीं किया है। उनका कहना है कि क्रियात्मक परिस्थितियों में वे ऐड्रिनलिन की इतनी अधिक मात्रा नहीं प्राप्त कर सके हैं। उपलब्ध प्रमाण के आधार पर इन दोनों विचारधाराओं में से किसी एक के पक्ष में अन्तिम निर्णय लेना सम्भव नहीं हो पाया है।

इसमें कोई सन्देह नहीं कि अधिवृक्क अंतस्था ऐड्रिनलिन का अविरल स्राव करती है यद्यपि उसका सांद्रण बहुत नीचा होता है। लेकिन जीव की दैनिक क्रियाओं में इसकी सार्थकता क्या है यह बात स्पष्ट नहीं है।

अधिवृक्क अंतस्था जीवन के लिए आवश्यक नहीं है। दोनों अंतस्थाओं को निकाला जा सकता है और जन्तु के जीवन पर इसके कोई प्रतिकूल प्रभाव नहीं देखने में आएंगे।

प्रायोगिक और चिकित्सीय—दोनों ही कार्यों में ऐड्रिनलिन औषधि के रूप में बहुत ही उपयोगी सिद्ध हुई है। हृद् उद्दीपक के रूप में यह अक्सर उपयोग में लाई जाती है यद्यपि इसके प्रभाव बहुत ही अल्पजीवी होते हैं। श्वास-नलिकाओं को वितनित करने के अपने गुण के कारण यह श्वास या दमा रोग से पीड़ित रोगियों के श्वसन में राहत देने के लिए प्रयुक्त की जाती है (श्वास रोग में श्वास नलिकाओं में दीर्घकालिक या आकर्षी संकुचन आ सकता है)।

अधिवृक्क प्रांतस्था—समीपवर्ती अधिवृक्क अंतस्था के एकदम विपरीत अधिवृक्क प्रांतस्था जीवन के लिए आवश्यक पाई गई है। यद्यपि इसके कार्यों के अभिज्ञान में बहुत समय लगा लेकिन अब हम कम से कम उनको समझने लगे हैं।

*अधिवृक्क प्रांतस्था की अल्पक्रिया*—दोनों अधिवृक्क ग्रंथियों के अलग कर दिए जाने पर अधिकांश प्रयोगगत जन्तु क्षुधा विलोप, अत्यधिक पेशीय दुर्बलता, मन्दक्रियता तथा रुचि की स्पष्ट अवनति प्रदर्शित करते हैं। इसके बाद वे संमूर्छा की अवस्था में पड़ जाते हैं और शल्य क्रिया के दस दिन के भीतर उनका प्राणान्त हो जाता है।

मनुष्य में इसकी तुलनात्मक अवस्था एडीसन रोग है। अधिवृक्क प्रांतस्था की अल्पक्रिया से इस रोग के संबद्ध किए जाने के बहुत पहले ही इसकी जानकारी हो चुकी थी। इस रोग का एक सामान्य कारण अधिवृक्क ग्रंथि का क्षय है। मनुष्य में उसके लक्षण पशुओं की तरह ही होते हैं लेकिन वे हल्के होते हैं क्योंकि मनुष्यों में यह रोग अधिक लम्बी अवधि तक चलता है। एक लक्षण जो प्रयोगगत जन्तुओं में नहीं पाया जाता यह है कि सामान्य रंजक की अधिक मात्रा की उपस्थिति के कारण त्वचा पर कांसे की तरह एक विशेष रंगत आ जाती है। उपचार न किया गया, तो एडीसन रोग के रोगी प्रारम्भ होने के एक से तीन मास के भीतर मर जाते हैं।

*अल्पक्रिया द्वारा उत्पन्न दोष*—अल्पक्रिया के बाह्य लक्षणों के मूल में जाकर कई रासायनिक न्यूनताएं अन्य लक्षण भी रहते हैं। रुधिर में सोडियम के सांद्रण में कमी आती है और पोटैशियम के सांद्रण में वृद्धि होती है। इसके साथ ही रुधिर

से जल के विलोप के कारण रुधिर-आयतन मे कमी आती है और रुधिर-दाव न्यून हो जाता है। रुधिर-ग्लूकोज मे भी सार्थक ह्रास हो सकता है।

जहा तक कि जीवन के लिए उसके महत्त्व का प्रश्न है, सोडियम और पोटासियम मे परिवर्तन सबसे ज्यादा गभीर पाए गए है। काफी श्रमसाध्य खोज के बाद अभी हाल ही मे यह पता चला है कि प्रातस्था अपर्याप्तता मे वृक्क सोडियम की अतिशय मात्राए उत्सर्जित करते है और पोटासियम का इतना उत्सर्जन नही करते, जितना वे सामान्य परिस्थितियो मे करते है। रुधिर-सोडियम तथा पोटासियम मे परिवर्तनो का यही कारण है। यह भी समझा जाता है कि अधिवृक्क-प्रातस्था हारमोन या ऐड्रिनोकॉर्टिकल हारमोन की कमी या अनुपस्थिति से कोशिकाओ की भित्तियो की पारगम्यता बढ जाती है, जिससे रुधिर से तरल का अधिक प्रस्राव होने लगता है।

अत्यधिक महत्त्व की एक और बात यह है कि अधिवृक्कहीनित जन्तु या प्रातस्थाहीन मनुष्य भार की स्थितियो (जैसे शल्यक्रिया, अभिघात ऑक्सीजन-निक्षेपण आदि) के सामान्य जन्तुओ की अपेक्षा कही आसानी से शिकार हो जाते है।

**अधिवृक्क-प्रातस्था के हारमोन**—प्रातस्था-ऊतक से कई विशुद्ध यौगिक प्राप्त किए गए है, जिनमे से कुछ प्रयोगशाला मे सश्लेपित भी किये जा चुके है। यह बात अभी तक निश्चित रूप से जानी नही जा सकी है कि इस ग्रथि द्वारा एक ही हारमोन का स्राव किया जाता है या कई हारमोनो का। अभी इस यौगिक के दो मुख्य प्रकार सार्थक प्रतीत होते है। इनमे से एक 'डेसऑक्सिकोर्टिकोस्टेरोन' कहलाता है और यह मुख्यत लवण तथा जल-सतुलन मे प्रभावी है। दूसरी प्रकार का उदाहरण कॉर्टिजोन है और इसका मुख्य प्रभाव प्रोटीनो तथा कार्बोहाइड्रेटो के चयापचयन पर पडता है।

**अधिवृक्कीय अल्पक्रिया की चिकित्सा**—चिकित्सा के दो तरीके उपयोग मे लाये गए है, लेकिन अधिवृक्कीय अपर्याप्तता के सभी मामलो मे कोई भी सफल नही हुआ है। एक तरीका तो डेसऑक्सिकोर्टिकोस्टेरोन या कॉर्टिजोन का, या यदि वाछनीय हो, तो दोनो ही हारमोनो का इजेक्शन देने का है। यह इस बात पर निर्भर करता है कि कौनसी हीनता के लक्षण अधिक गम्भीर है। दूसरा तरीका रोगी को सोडियमप्रचुर भोजन का सपोपण कराना है। अभी तक निकाला सबसे अच्छा तरीका सम्भवत इन दोनो इलाजो का सयोग ही है। यह बता दिया जाना चाहिए कि चिकित्सा अधिकतर सफल ही रहती है। जिन मामलो मे यह सफल नही रहती, वहा कोई पूर्णत सतोपजनक कारण सामने नही आए है। चूकि हमे इस बात का जरा भी निश्चय नही कि हमने वास्तविक हारमोन या हारमोनो को पृथक् कर लिया है, इसलिए यह सम्भव है कि कोई महत्त्वपूर्ण दोप तब तक न सुधर पाये कि जब तक यथार्थ हारमोन ही न दिया जाए।

**अधिवृक्क-प्रांतस्था की अतिक्रिया**—सामान्य जन्तुओ या मनुष्यो में प्रातस्था

योनिया या स्तन की बड़ी मात्राओं के इजनन से जो प्रभाव उत्पन्न होते हैं वे अल्पनिया में देख जानेवाले प्रभावों के उल्टे होते हैं। लेकिन पुरुषों में ऐसा कोई रोग नहीं है कि जो एडीसन रोग का उल्टा हो।

तथापि स्त्रियों में अधिवृक्क अर्बुद या गुर्दे की रसौली (अपवृद्ध ग्रंथि जो सम्भवत अतिशय मात्रा में हारमोनों का स्राव करती है) का रोग होना है जिसका मुख्य प्रभाव गौण लैंगिक लक्षणों का पुरुष लक्षणों में परिवर्तन है। स्तन अपक्षयित हो (घट) जाते हैं, वेश विन्यास पुरुषों जैसा होने लगता है और प्रवृत्ति ज्यादा मरदानी हो जाती है। पुरुषों में अधिवृक्क अर्बुद के रोग के मामले अधिक दुर्लभ होते हैं, किन्तु इससे जनित स्त्रैणता के कुछ मामलों की सूचना मिली है। बच्चों में इस तरह की रसौलियाँ अकाल लैंगिक परिपक्वता उत्पन्न कर सकता है। इनमें से किसी भी मामले में शल्य क्रिया द्वारा अर्बुद के निकाल देने से स्थिति ठीक हो सकती है।

अधिवृक्क प्रांतस्था का महत्व—अधिवृक्क प्रांतस्था एक ओर तो अपने लवण तथा जल के सन्तुलन नियमन कार्य द्वारा और दूसरी ओर प्रोटीन तथा कार्बोहाइड्रेट चयापचयन के नियमन द्वारा देह भर पर व्यापक प्रभाव डालती है।

डिसाक्सिकोर्टिकोस्टेरोन वृक्क नलिकाओं पर सीधा प्रभाव डालकर सोडियम तथा पोटासियम की सामान्य मात्रा सचित करती है। इसमें यह सोडियम के अवरोधन और पोटासियम के उत्सर्जन के कुछ अनुकूल रहती है। देहीय तरलों में लवण के सामान्य सान्द्रण के बने रहने का तरलों में जल की उचित मात्रा के अवरोधन पर बड़ा प्रभाव पड़ता है और यह देह की समस्त कोशिकाओं के सामान्य कार्य करने के लिए भी अत्यंत महत्त्वपूर्ण बात है।

ऊतकों और तरलों में प्रोटीनों और कार्बोहाइड्रेटों के उचित स्तर कायम रखने में कार्टिजोन का कार्य भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं है। एमीनो अम्लों को कार्बोहाइड्रेटों में रूपांतरित करने की इसकी क्षमता विशेष साधक है। यह प्रक्रिया सामान्यत समुचित रुधिर शर्करा स्तर कायम रखने में सहायता देता है।

सामान्य जीवन (जिसमें अधिवृक्क प्रांतस्था या ऐन्ड्रिनोकॉर्टिकल हारमोनों की मात्रा सामान्य है) की अनेक प्रकार के भार झेलने की क्षमता न सिर्फ इन उपर्युल्लिखित हारमोनों के कार्य पर ही बल्कि कार्टिजोन का समस्त देह में संयोजी ऊतक को रूपान्तरित करने की क्षमता पर भी निर्भर करता है। चूंकि देह के हर भाग की रचना में कुछ संयोजी ऊतक होता ही है इसलिए यह आश्चर्य की बात नहीं है कि कार्टिजोन देह पर व्यापक प्रभाव डालता है। सन्धिवातज सन्धिशोथ के उपशमन और शोथ के प्रसार को रोकने में कॉर्टिजोन जो काम करता है उसका कारण इसका संयोजी ऊतक पर प्रभाव ही बताया जा सकता है। तथापि कार्टिजोन के उपयोग में भी दूसरे मनुष्य जानकार किसी भी अन्य रासायनिक द्रव्य की हो भांति सावधानी बरतने की आवश्यकता है।

यह प्रश्न है कि अधिवृक्क प्रांतस्था के हारमोन लैंगिक प्रक्रियाओं सहित

देह की अनेकानेक प्रक्रियाओ पर प्रभाव डालते है। यह कोई वहुत आश्चर्य की वात नही है कि लैंगिक प्रक्रियाओ के साथ इनका कुछ सम्बन्ध भी है, क्योंकि यह ज्ञात है कि प्रातस्था तथा लिंग-हारमोनो की रासायनिक सरचना मे वहुत सादृश्यता हे।

## अग्न्याशय

अग्न्याशय (आकृति 38) को हम पाचक रसो का स्राव करनेवाली एक ग्रथि के रूप मे जानते हैं। यह भी एक दोहरी ग्रन्थि है। अग्न्याशय रस का स्राव करने वाली वहुसख्यक कोशिकाओ के बीच ऊतक की नन्ही द्वीपिकाए—लैंगरहेन्स की द्वीपिकाए—फैली हुई है, जो अत स्रावी प्रकृति की हे।

स्वास्थ्य मे अग्न्याशय—अग्न्याशय का अन्त स्रावी भाग एक हारमोन स्रवित करता है, जो ऊतको मे कार्वोहाइड्रेटो के सन्तुलन तथा उपयोग का अकेला सवसे महत्त्वपूर्ण नियामक है। अग्न्याशय-हारमोन रुधिर-शर्करा के सामान्य स्तर के सरक्षण मे, यकृत् तथा पेशियो मे 'जातव मंड'—मधुजन या ग्लाइकोजन के पर्याप्त सचय के सरक्षण मे, और, सम्भवत ऊतको द्वारा कार्वोहाइड्रेट पदार्थो के ऑक्सीकरण मे सहायता देता है। चूकि कार्वोहाइड्रेट हमारे प्राथमिक ऊर्जा-दायी पदार्थ है, इसलिए यह प्रकट है कि स्वस्थ देहीय सक्रियता मे अग्न्याशय एक सशक्त कारक है।

मधुमेह या अग्न्याशयिक मधुमेह—मधुमेह या डायविटीज मेलाइटस सदियो से रोग के रूप मे ज्ञात है, तथापि उन्नीसवी सदी के उत्तरार्व तक इसके कारण की, या इसके इलाज की कोई जानकारी न थी और तव भी एक आकस्मिक खोज से ही इसको समझ पाने का रास्ता खुला।

फ़ॉन मेरिंग तथा मिकोवस्की जो अग्न्याशयिक ने एजाइमो (प्रकिण्वो) के अभाव से उत्प्रेरित पाचन के विकारो का अध्ययन करना चाहते थे, कुत्तो के अग्न्याशय अलग किए। लेकिन पाचन दुष्क्रिया के अलावा उन्होने यह भी पाया कि इन कुत्तों मे पैदा हुए लक्षण मधुमेह से पीडित आदमियो मे देखे जानेवाले लक्षणो से वहुत मिलते-जुलते थे।

ये लक्षण है मूत्र मे वडी मात्रा मे शर्करा (ग्लूकोज) का उत्सर्जित होना और रुधिर मे उच्च शर्करा सान्द्रण। रुधिर तथा मूत्र मे वसा के ऑक्सीकरण के अपूर्ण उत्पाद मिलते हैं। दैनिक मूत्रोत्पादन वहुत वढ जाता है। अम्लोपचय—रुधिर मे अत्यधिक अम्ल होने की अवस्था—भी हो जाती है।

मूत्र मे शर्करा तथा वसा-उत्पादो की उपस्थिति उनके रुधिर मे अत्यधिक सान्द्रण के कारण है। आपको याद होगा कि ग्लूकोज सामान्यत वृक्क नलिकाओ मे छनकर आता है और फिर रुधिर मे पूर्णत पुनरवशोपित हो जाता है। लेकिन जव रुधिर मे इसका सान्द्रण काफी वढ जाता है, तो नलिकाए इस अतिरिक्त ग्लूकोज का अवशोपण नही कर पाती है।

नलिकायिक मूत्र में द्रव्यों के बढ़ित सान्द्रण के कारण इन नलिकाओं में अधिक जल रोक लिया जाता है और इस प्रकार मूत्र का आयतन बढ़ जाता है। चूँकि वसीय आक्सीकरण के अपूर्ण उत्पादों की प्रकृति अम्लीय होती है, इसलिए अम्लोपचय उत्पन्न हो जाता है।

यदि प्रयोगगत जन्तुओं में अग्न्याशयिक मधुमेह का उपचार नहीं किया जाता तो वे कुछ ही सप्ताहों में मर जाते हैं। मनुष्य में यह दशा अधिक देर तक बनी रहती है क्योंकि सारा ही द्वीपिका ऊतक न एक साथ नष्ट हो जाता है और न एक साथ काम करना बन्द कर देता है।

*इसुलिन तथा मधुमेह की चिकित्सा*—अग्न्याशयिक मधुमेह पर प्रारंभिक प्रयोगों के बाद की गई सतत खोजों से पता चला है कि मधुमेह की अवस्था अग्न्याशयिक द्वीपिका ऊतक की अनुपस्थिति से उत्पन्न होती है। इसके बाद कई अनुसंधानकर्त्ताओं ने अग्न्याशयिक सत्त्व से एक हारमोन पृथक करने का असफल चेष्टाएं की। उनकी कठिनाई यह रही होगी कि उन्होंने सम्पूर्ण अग्न्याशय के सत्त्व से हारमोन को पृथक करने की कोशिश की थी। अंतःस्रावी भाग द्वारा स्रवित अग्न्याशयिक प्रकिण्व बहुत करके हारमोन को नष्ट कर देते होंगे। फिर 1922 में टोरंटो विश्वविद्यालय (कनाडा) के डा० बैंटिंग, बेस्ट मैकलियोड तथा कोलिप ने केवल द्वीपिका-ऊतक के उपयोग द्वारा ही एक ऐसे सत्त्व के निष्कासन की सूचना दी जो मधुमेहग्रस्त कुत्तों के लक्षणों में आराम पहुँचाता था।

परिशुद्धि के बाद इस सत्त्व—इंसुलिन—का मनुष्य पर प्रयोग किया गया और ऐसे ही सफल परिणाम प्राप्त हुए। तब से इंसुलिन को मणिभिकृत कर लिया गया है और अब यह अत्यंत शुद्ध अवस्था में उपलब्ध है।

इंसुलिन को केवल इंजेक्शन द्वारा ही दिया जा सकता है क्योंकि यह द्वारा देने पर यह प्रभावी नहीं होती। इंजेक्शन दिए जाने पर यह मधुमेह की दशा को तुरंत सुधार देती है। लेकिन मधुमेह के लक्षणों के आवर्तन को रोकने के लिए इंसुलिन दिन में कम से कम एक बार अवश्य दी जानी चाहिए।

*इंसुलिन कैसे क्रिया करती है*—इस समय यह विश्वास किया जाता है कि इंसुलिन इस प्रकार क्रिया करती है : यह यकृत् तथा कंकाल व हृद् पेशियों में रुधिर शर्करा के मधुजन (ग्लाइकोजन) में रूपांतर का संवर्धन करती है, यह अन्य ऊतकों द्वारा रुधिर ग्लूकोज के उपयोग को त्वरित करती है, यह यकृत् द्वारा *वसाओं के विघटन को धीमा कर देती है, यकृत् में कार्बोहाइड्रेट-स्तर को ऊंचा* रखकर यह प्रोटीन द्रव्यों का कार्बोहाइड्रेट में रूपांतर भी धीमा कर देती है। इन सभी क्रियाओं का उद्देश्य रुधिर में ग्लूकोज के स्तर को कम करना ही है। यह क्रिया अन्य सभी हारमोनों के कार्बोहाइड्रेट स्तर को प्रभावित करने के प्रभाव को निराकृत कर देता है।

*इंसुलिन मात्रा की अधिकता के प्रभाव*—सामान्य जन्तु में इंसुलिन इंजेक्ट करने या मधुमेहग्रस्त जन्तु में इसकी अत्यधिक मात्रा पहुँचा देने से रुधिर

शर्करा के सांद्रण मे बहुत गिरावट आ जाती है। यदि रुधिर-शर्करा-अंश एक न्यूनतम स्तर से नीचे गिर जाता है, तो बडे गभीर लक्षण उत्पन्न हो जाते है— ऐंठन, समूर्च्छा और मृत्यु। सर्वोत्तम आपात-उपचार ग्लूकोज-विलयन (घोल)का इंजेक्शन देकर रुधिर का शर्करा-सांद्रण ऊंचा करना है। मस्तिष्क की कोशिकाओ मे आनेवाले रुधिर मे शर्करा के एक अल्पतम स्तर का रहना प्रकटत आवश्यक है, यदि यह स्तर कायम नही रहता, तो वे सामान्य अवस्था से अधिक उत्तेजन-शील हो जाती है और ऐंठन शुरू कर देती है।

कभी-कभी अत्यधिक इंसुलिन की स्वत उत्पत्ति भी होती रहती है, और यदि यह स्थिति निरतर बनी रहे, तो इसका एक ही उपचार है, और वह है कुछ अग्न्याशयिक द्वीपिका-ऊतक को निकाल देना। कुछ प्रकार के विषायन तथा यकृत् की क्षति से भी इंसुलिन के अत्यस्राव-जैसे प्रभाव उत्पन्न हो सकते है, किंतु उनके कारण भिन्न होते है।

## पीयूष ग्रंथि

अधश्चेतक के पश्च तल पर एक वृन्त या डठल से लटकती पीयूष-ग्रथि या पीयूषिका है (आकृति 28 तथा 38)। सरचना और कार्य की दृष्टि से यह भी एक दोहरी ग्रथि है। मस्तिष्क का निकटस्थ भाग, पश्च पालि भ्रूणीय मस्तिष्क-ऊतक से निकला है, जबकि अग्र पालि भ्रूणीय मुख की छत मे के ऊतक का उद्वर्ध है।

अत्यत छोटी होने पर भी पीयूष-ग्रथि किसी भी अन्य अत स्रावी ग्रथि की अपेक्षा अधिक हारमोनो को स्रवित करती है। चूंकि इन हारमोनो मे कम-से-कम हारमोन ऐसे भी है कि जो अन्य अत स्रावी ग्रथियो की सक्रियता को नियन्त्रित करते है, इसलिए इसे 'गुरुग्रथि' नाम भी दिया गया है। यह इस उपाधि की पात्र हो या न हो, यह निश्चित है कि देह मे इस ग्रथि का खासा असर है।

**स्वास्थ्य मे पीयूष-ग्रथि**—सामान्य व्यक्ति मे पीयूषिका-हारमोन कई प्रकार के काम करते है। वे वृद्धि, लैंगिक सक्रियता और वृक्को द्वारा उत्सर्जित जल की मात्रा का नियमन करते है। देह मे कार्बोहाइड्रेटो, प्रोटीनो तथा वसाओ के नियत्रण और उपयोग मे ये महत्त्वपूर्ण साधनो का काम देते है। और, जैसा कि अभी बताया गया है, ये अत स्रावी सक्रियता के महत्त्वपूर्ण समन्वयकार है, क्योकि वे कई अन्य अत स्रावी अगो द्वारा हारमोन-स्राव को नियत्रित करते है। इस पुस्तक के आगामी विभागो मे पीयूषिका-हारमोनो के सामान्य स्तरो का व्यापक महत्त्व अधिकाधिक स्पष्ट होता जायेगा।

**पश्च पालि के कार्य**—पीयूष पालि ने मस्तिष्क के साथ अपना सयोजन बनाये रखा है और अधिकाश अन्य अत स्रावी अगो के विपरीत यह तन्त्रिका-नियत्रण के अतर्गत है। अधश्चेतक से निकलकर एक तन्त्रिका-पथ पीयूषिका-वृन्त से गुजरता हुआ पश्च पालि की कोशिकाओ को जाता है। प्रायोगिक परिणाम न केवल इसके सत्त्वो के इंजेक्शन या ग्रन्थि के निष्कासन द्वारा ही, वरन् इसे

तन्त्रिकोत्तेजन देनेवाले तन्त्रिका-तन्तुओं को काटकर भी प्राप्त किए जा सकते हैं।

इस पालि द्वारा स्रवित हारमोनों को कई कार्यों का श्रेय दिया गया है। 1894 पीयूष ग्रन्थि से पिट्यूइट्रिन नामक सत्त्व प्राप्त किया गया था। प्रायोगिक इंजेक्शन करने पर इसका रुधिर दाब बढ़ाने का गुण बड़ा उल्लेखनीय पाया गया। कुछ वर्ष के बाद यह अभिनिश्चित किया गया कि इस कार्य को करनेवाला द्रव्य ग्रन्थि की केवल पश्च पालि में ही प्राप्य है। इस सत्त्व पर बाद में हुए अनुसंधान कार्य से पता चला कि इसे कम से कम दो महत्त्वपूर्ण अंशों में विभाजित किया जा सकता था। इनमें से एक पिट्रेसिन में रुधिर दाब बढ़ाने के गुणधर्म थे। दूसरे अंश 'पिटोसिन' का कई आंतरांगों विशेषकर गर्भाशय की चिकनी पेशी पर बड़ा उत्तेजक प्रभाव था।

अभी हाल ही में पश्च पालि सत्त्व में एक मूत्रलतारोधी प्रभाव के होने का पता चला है। मिसाल के तौर पर इसका इंजेक्शन बड़ी मात्रा में पानी पीने से उत्पन्न मूत्र उत्सर्जन में वृद्धि को काफी समय के लिए विलंबित कर देता है। उदकमेह या डायबिटीज इन्सीपीडस नामक रोग के निवारण में इसकी क्रिया कहीं अधिक महत्त्वपूर्ण है। इस रोग में बहुत बड़ी मात्रा में मूत्र का उत्सर्जन होता है, जिसमें ठोस द्रव्य बहुत कम और ग्लूकोज बिलकुल नहीं होता है। पश्च पालि को अलग कर देने या उसे जानेवाले तन्त्रिका पथ को काट देने से यह अवस्था उत्पन्न की जा सकती है। (अंतोक्त प्रक्रिया के फलस्वरूप पश्च पालि-क्षीणिमा अपर्याप्त हो जाती है)। चूंकि पश्च पालि सत्त्व इस अवस्था को सुधार देता है इसलिए हम यही निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि पश्च पालि में कोई मूत्रलतारोधी हारमोन होता है। यह हारमोन वृक्क नलिकाओं द्वारा जल के पुनरवशोषण का आन्तरिक नियमन करता है। इसकी अनुपस्थिति में सामान्य परिस्थितियों से अधिक जल उत्सर्जित होता है।

पिट्यूइट्रिन के रुधिर दाब वर्धक अंश का कुछ औषधिक महत्त्व है। अभी यह नहीं समझा जाता है कि यह रुधिर दाब पर कोई हारमोनल प्रभाव डालता है। कुछ जन्तुओं में इस बात का प्रमाण मिला है कि पिटोसिन या उसी जैसी कोई चीज प्रसव के समय गर्भाशय के आकुंचनों का नियमित करती है। स्त्री में भी ऐसा होता है या नहीं यह ज्ञात नहीं। तथापि डाक्टर लोग गर्भाशयिक आकुंचन उद्दीपित करने के लिए—यदि ये सामान्यतः नहीं होते—या सामान्य दुर्बल आकुंचनों में सहायता देने के लिए पिटोसिन का साधारणतया ढंग से उपयोग करते हैं।

अग्र पालि के कार्य—अग्र पायूषिका सत्त्व के इंजेक्शन से उत्पन्न हुए अनेकानेक प्रभावों के आधार पर अग्र पायूषिका पालि में नये-नये कई हारमोनों की उपस्थिति बताई गई है। यह बात कि हर एक प्रभाव एक विशेष हारमोन की उपस्थिति सूचित करता है मान्य नहीं है। हार का प्रकार हारमोनों का सम्प्रति इस विचार में कम करने का रहा है कि कुछ हारमोन एक से अधिक

